प्रतिपक्षसापेक्ष ऋजुसूत्रः ॥ क्षणिकैकान्तनयस्तदाभासः ॥ कालकारकलिङ्गाना भेदाच्छब्दस्य कथञ्चिदर्थभेदकथनं शब्दनयः ॥ अर्थभेदं विना शब्दानामेव नानात्त्वैकान्तस्तदाभासः ॥ पर्यायभेदात्पदार्थनानात्त्वनिरूपकः समभिरूढः ॥ पर्यायनानात्वमन्तरेणापीन्द्रादिभेदकथनं तदाभासः ॥ क्रियाश्रयेण भेदप्ररूपणमित्थम्भावः ॥ क्रियानिरपेक्षत्वेन क्रियावाचकेषु कालरनिको व्यवहारस्तदाभास इति ॥ इति नयतदाभासलक्षणं सङ्क्षेपेणोक्तं विस्तरेण नयचक्रात्प्रतिपत्तव्यम् ॥ अथवा सम्भवद्विद्यमानमन्यद्वादलक्षणं पत्रलक्षणं वाऽन्यत्रोक्तमिह द्रष्टव्यं तथाचाह ॥ समर्थवचनं वाद इति प्रसिद्धावयवं वाक्यं स्वेष्टस्यार्थस्य साधकम् । साधुगूढपदप्रायं पत्रमाहुरनाकुलम् ॥ १ ॥ इति ॥

परीक्षामुखमादर्शं हेयोपादेयतत्त्वयोः ।
संविदे मादृशो बालः परीक्षादक्षवद्व्यधाम् ॥ १ ॥

व्यधामकृतवानस्मि । किमर्थं संविदे । कस्य मादृशः । अहं च कथंभूत इत्याह बालो मन्दमतिः । अनौद्धत्यसूचकं वचनमेतत् । तत्त्वतस्त्वस्य प्रारब्धनिर्वहणादेवावसीयते ॥ किं तत परीक्षामुखम् । तदेव निरूपयति आदर्शमिति । कयोः हेयोपादेयतत्त्वयोः । यथैवादर्श आत्मनोऽलङ्कारमण्डितस्य सौरूप्यं वैरूप्यं वा प्रतिबिम्बोप-

दर्शनद्वारेण सूचयति तथेदमपि हेयोपादेयतत्त्वं साधनदूषणोपदर्शनद्वारेण निश्चाययतीत्यादर्शत्वेन निरूप्यते क इव परीक्षादक्षवत् परीक्षादक्ष इव, यथा परीक्षादक्षः स्वप्रारब्धशास्त्रं निरूढवाँस्तथाऽहमपीत्यर्थः ॥

अकलङ्कशशाङ्कैर्यत्प्रकटीकृतमखिलमाननिभनिकरम् ।
तत्संक्षिप्तं सूरिभिरुरुमतिभिर्व्यक्तमेतेन ॥ १ ॥

इति परीक्षामुखलघुवृत्तौ प्रमाणाद्याभाससमुद्देशः षष्ठः ॥ ६ ॥

---

श्रीमान् वैजेयनामाभूदग्रणीर्गुणशालिनाम् ।
बदरीपालवंशालिव्योमद्युमणिरूर्जितः ॥ १ ॥

तदीयपत्नी भुवि विश्रुतासीन्नाणाम्बनाम्ना गुणशीलसीमा ॥
यां रेवतीति प्रथिताम्बिकेति प्रभावतीति प्रवदन्ति सन्तः ॥ २ ॥

तस्यामभूद्विश्वजनीनवृत्तिर्दानाम्बुवाहो भुवि हीरपाख्यः ॥
स्वगोत्रविस्तारनभोंऽशुमाली सम्यक्त्वरत्नाभरणार्चिताङ्गः ॥ ३ ॥

तस्योपरोधवशतो विशदोरुकीर्तेर्माणिक्यनन्दिकृतशास्त्रमगाधबोधम् ॥
स्पष्टीकृतं कतिपयैर्वचनैरुदारैर्बालप्रबोधकरमेतदनन्तवीर्यैः ॥ ४ ॥

इति प्रमेयरत्नमालापरनामधेया परीक्षामुखलघुवृत्तिः समाप्ता ॥

---

ॐ

# खंडेलवालजैन-

# इतिहास.

रचयिता—राजमल बड़जात्या.

S. V Press

Lane Khetwadi, Bombay

श्रीपरमात्मने नमः

# खंडेलवालजैन-इतिहास।

उत्पत्ति, वंशपरम्परा वर्तमानगोत्र और कुलदेवी सहित.

जिसको

**राजमल बडजात्याने**

**बम्बई.**

खेतवाडी ७ वी गली खम्बाटा लेन
"श्रीवेङ्कटेश्वर" स्टीम् प्रेसमें छपवाकर प्रसिद्ध किया।

श्रीवीरनिर्वाण सं० २४३७, विक्रम सं० १९६७.
सन् १९१० ईस्वी.

**प्रथमावृत्ति १०००** **कीमत ।)**

राज्यनियमानुसार पुनर्मुद्रणादि हक्क कर्त्ताने
स्वाधीन रक्खा है।

# प्रस्तावना ।

सर्वसाधारणको विदितहै कि, खंडेलवाल जैनियोंकी उत्पत्तिके विषयमें अनेकप्रकारकी किंवदंती सुननेमें आई है । कोई कल्पना करता है कि यह खंडेलवाल वैश्यों ( जो आजकल वैष्नवधर्म पालन करतेहैं ) में से हैं । कोई समझता है महेश्वरियोंमेंसे हैं इत्यादि इत्यादि । अनेक कल्पित कल्पनायें सुनकरके इस समयमें यह बात परमोपयोगी समझी गई कि इस पुस्तकद्वारा असली हिस्ट्री (इतिहास) प्रगट करदीजाय जिससे हमारे स्वजातीय खंडेलवाल जैन भाइयोंको यह भलेप्रकार मालूम होजाय कि हम कौन और किन महान् पुरुषोंकी सन्तानमें से हैं ।

वास्तवमें यह विचार बहुत ही कठिन और मुझ सरीखे अल्पज्ञानी के लिये अशक्य था परंतु कितने ही महान् पुरुषोंने इसके बनानेमें मुझको इतनी सहायता प्रदान करी कि, उनका जितना धन्यवाद दियाजाय थोडा है ।

यद्यपि मुझको निजकार्योंसे समय अधिक नहीं मिलसका कि इस कार्यमें परिश्रम और खोज करके पूर्ण सफलता प्राप्त करसकूं तथापि समयानुकूल जितना कुछ भी बालबोध अनुसार मुझ अल्पज्ञसे इस थोडेसे समयमें हुआ है वह इस छोटी सी पुस्तकद्वारा आपलोगोंके अर्पण है, आशा है कि गुणग्राही महाशय इसको गुणग्राहकताकी दृष्टिसे पढकर मेरे परिश्रमको सफल करेंगे ।

जातिसेवक—

**राजमल बडजात्या,**

# धन्यवाद.

प्रथम धन्यवाद है, श्रीपट्टाचार्य श्रीमंत भट्टारकजी श्रीललितकीर्त्तिजी अजमेरवालों कि जिनके पाससे एक पुस्तक रूपचंदजी पाटनीके मारफत प्राप्त हुई कि जिससे बहुतसी प्राचीन बात मालूम हुई।

द्वितीय धन्यवाद है, श्रीयुत पंडित लक्ष्मीचंदजी गंदेयालश्कर-वालोंको कि जिन्होंने प्राचीन पट्टावली अपने पाससे मुझको देकर इस पुस्तकका गौरव बढाया।

तृतीय धन्यवाद, बाबू घांसीरामजी लुहाड्या मथुरावालोंको है कि जिन्होंने यह पुस्तक लिखते समय बहुत सहायता प्रदानकी।

राजमल बडजात्या.

# त्रुटि ।

इस पुस्तकमें ऐसे बहुतसे विषय बाकी रहगये कि जिनके लिखने की बडी भारी आवश्यकता थी और वगैर उनके लिखे समाजको इतना लाभ नहीं पहुंचसकता कि जितना पहुंचना चाहिये, परंतु अनेक मित्रोंके कहनेसे इस पुस्तकको अतिशीघ्रतासे छपाडाला क्योंकि ४ वर्षसे तो सिर्फ विचारमें ही समय चलागयाथा अब यह प्रथमावृत्ति सर्व समाजकी सेवामें उपस्थित की जातीहै. यदि यह समाजको प्रिय हुई और समाजने इसकी कदर की तो द्वितीयावृत्तिमें जन्म संस्कारादि ५३ क्रियाओंको व और भी जातिलाभार्थ अनेक विषय लिखूंगा आशा करताहूं कि सर्व सज्जन भ्रातृगण इस कार्यमें मदद करके मेरे परिश्रमको सफल करेंगे।

विशेष प्रार्थना यह है कि मुझ अल्पबुद्धिसे कोई कथन शास्त्र विरुद्ध व प्रमाण विरुद्ध हुआ होवे तो पत्रद्वारा प्रगट करेंगे तथा अल्पबुद्धि जान क्षमा करेंगे ।

मुंबई कार्तिक शुक्ल १५ | जातिसेवक
वीरनिर्वाणसंवत २४३७ | राजमल बडजात्या,

ॐ

नमः सिद्धेभ्यः

# खंडेलवालजैन-इतिहास.

( मङ्गलाचरणम् )

दोहा ।

पंच परमपद प्रणमकर, सारद मात मनाय ।
खंडेलवाल उत्पतिकूं, कहूं चित्त हर्षाय ॥ १ ॥

पाठकगण ! हमारे सर्वज्ञ, हितोपदेशी बीतरागदेवने जो अपने केवल ज्ञानद्वारा वर्णन कियाहै उससे प्रतीत और सिद्ध होताहै कि यह संसार ( जगत् ) अनादि है और इसका चक्र सदैव इस ही भांति अनादि काल तक रहैगा ।

इस अनादिनिधन संसारमें देव मनुष्य तिर्यंच नारकी आदि निवास करतेहुए अपने २ कर्मोंके अनुसार फल भोगतेहैं। इस निवासस्थानका नाम

शास्त्र कारोंने लोक रक्खाहै और इसके ३ भाग हैं-अर्थात् ऊर्ध्वलोक–मध्यलोक–पाताललोक।

जिस स्थानपर इस समयमें हम और आप वर्तमान हैं उसको मध्यलोक कहतेहैं, और इसके ऊपरभागमें ऊर्ध्वलोक और नीचेके भागमें पाताललोक है।

इस मध्य लोकमें असंख्यात द्वीप समुद्र हैं जिनमें जम्बूद्वीप जिसको घेरेहुए लवण समुद्र और दूसरा धातकीखंडद्वीप जिसको घेरेहुए कालोदधिसमुद्र और आधा पुष्करद्वीप इस प्रकार ढाई द्वीप मिलाकर जो सीमा बंधी हुईहै इन्हींको ढाईद्वीप कहतेहैं और फिर इस ढाईद्वीपके अन्तमें मानषोत्तर पर्वत है उसके आगे फिर इस ही भांति असंख्यात द्वीप समुद्र और भी चले गये हैं, परंतु हमारी और आपकी गमनकरनेकी शक्ति मानषोत्तर पर्वततक ही है इससे आगे मनुष्य पर्यायसे नहीं जासकतेहैं।

इन ढाई द्वीपोंमें जो जम्बूद्वीप है उसके चारों तरफ गोलाकार लवणसमुद्र है और बीचमें १ लाख योजन ऊंचा सुमेरु पर्वत है—इसके अतिरिक्त यह जम्बूद्वीप भरत, हैमवत्, हरि, विदेह, रम्यक, हैरण्यवत, और ऐरावत इसप्रकार ७ क्षेत्रोंमें विभाजित है, जिसमेंसे हैमवत, हरि, रम्यक, और हैरण्यवत् इन चार क्षेत्रोंमें तो सदैव भोगभूमिकी रचना और शेष भरत, विदेह, और ऐरावतमें कर्मभूमिकी रचना रहतीहै। जिसमें विदेहक्षेत्रकी रचना सदा एकसी रहतीहै और किसी कालमें भी थोडी बहुत घटबढ़ नहीं होती, लेकिन भरत, और ऐरावत क्षेत्रमें सदैव घटबढ़ (तबदील बदल) होती रहतीहै।

इन सप्तक्षेत्रोंमेंसे भरतक्षेत्रके ६ विभाग हैं जिनमें पांचोंमें म्लेच्छखंड और एक आर्यखंड है, यही आर्यखंड हमारी आपकी जन्मभूमि है कि,

जिसमें निवास करनेकी अपेक्षा हम सब लोग "आर्य" कहलातेहैं।

इस आर्यखंडमें अनादिनियमके अनुसार सदैव अवसर्प्पणी उत्सर्प्पणी समयमें छः छः प्रकारके काल ( समय ) की पर्यटन क्रमानुसार रहतीहै जिसमें अवसर्प्पणीमें पहले कालका नाम सुखमा सुखमा, दूसरेका सुखमा, तीसरेका सुखमा दुखमा चौथेका दुखमा सुखमा, पांचवेंका दुखमा और छठेका दुखमा दुखमा है। और इससे उलटे इस ही भांति क्रमानुसार उत्सर्प्पणीमें होतेहैं।

वर्तमान अवसर्प्पणीमेंके छः कालोंमेंसे पहले दूसरे और तीसरे कालतक तो भोगभूमिकी रचना रही पश्चात् तीसरे कालके अन्तमें चौदह कुलकर क्रमानुसार उत्पन्नहुए जिनमें चौदहवें कुलकरका नाम श्रीमान् नाभिराजा और उनकी धर्मपत्नीका नाम श्रीमती मरुदेवी था।

इन्हीं परम पवित्र श्रीमान् नाभिराजाके गृहमें श्रीमती मरुदेवी द्वारा त्रैलोक्यनाथ जगत्पूज्य भगवान् आदि तीर्थंकर श्रीऋषभदेव स्वामी प्रगट हुए कि जिनके समयसे कर्मभूमिकी रचनाके प्रकाशका प्रारंभ हुवा।

इसकी अपेक्षा करके भगवान् श्रीऋषभदेव स्वामी जगतके आदि कर्त्ता कहलाये और अपने शासनमें भगवत्‌ने क्षत्री वैश्य और शूद्र इस प्रकार तीन वर्ण स्थापित करदिये और संसारका चक्र निर्विघ्नता पूर्वक चलानेके हेतु तीनोंके कार्य अलग अलग नियतकरके सीमाबद्ध करदिये।

दूसरोंकी रक्षा करने, अनीति मार्गपर चलनेवालोंको दंड देने आदि राजसत्ताका भार जिनके आधीन रहा वह क्षत्री कहलाये जिनके वंशोंके नाम भगवत्‌ने इक्ष्वाकुवंश कुरुवंश इत्यादि प्रगट किये और व्यवसाय व्यापार करनेके लिये वैश्य

और इन दोनों अर्थात् क्षत्री और वैश्यकी सेवा करनेवालोंकी शूद्रसंज्ञा नियतकी।

इसी क्षत्रियवर्णके शिरोमणि भगवान् श्रीऋषभदेव स्वामीने अपने वंशका नाम इक्ष्वाकु-वंश रक्खा।

इस इक्ष्वाकुवंशके प्रभु जगत्पिता श्रीऋषभ देव स्वामीके यशस्वती ( नंदा ) और सुनंदा दो स्त्री थीं जिनमें श्रीमती यशस्वतीके भरत चक्रवर्ती आदि ९९ पुत्र और ब्राह्मीनामा १ पुत्री हुई और श्रीमती सुनंदाद्वारा बाहुबली तथा सुंदरी इस भांति १ पुत्र और १ पुत्री हुई इस भांति १०० पुत्र और २ पुत्री उत्पन्न हुई जिनमें भरत और बाहुबली अतिविख्यात हुए।

भरतजी छः खंड पृथ्वीके स्वामी चक्रवर्ती राजा हुए और इन्होंने चौथा वर्ण ब्राह्मण स्थापित किया क्योंकि उस समयमें दान कोई

---

१ यह वर्णव्यवस्था जैनसिद्धान्त–आदिनाथपुराणके अनुसार है.

ग्रहण नहीं करताथा इसवास्ते भरतजीने विद्वान् महान् पंडितोंको अपनी समाजमें निमन्त्रण किया और उनकी परीक्षाके हेतु अपने महलके चारों तरफ घास उगवाई जो लोग मूर्ख थे वह घास उल्लंघन करके चलेगये और जो विद्वान् थे वह घासपर चलनेसे हरितकाय के जीवोंका घात जान रुकगये अतएव जो लोग घासपर होकर नहीं आये उनको विद्वान् और विवेकी व्रती जान ब्राह्मण ठहराया और वह दान ग्रहण करनेके पात्र समझेगये. इस भांति इस समयसे क्षत्री वैश्य और शूद्र ये ३वर्ण तो कर्मकी अपेक्षासे और यह चौथा ब्राह्मण वर्ण धर्मकी अपेक्षासे भरतजीने स्थापित किया और इस तरहपर ब्राह्मण, क्षत्रिय वैश्य, और शूद्र चार वर्ण होगये.

क्षत्रियोंमें भरतजी महाराजकी संतान सूर्य-वंशी और वाहुवलीजीकी चंद्रवंशी कहलाई और

इन दोनों वंशोंमें सूर्यवंशी और चंद्रवंशी अनेक राजा चतुर्थकालमें होते रहे पश्चात् कारण पायकर और कई वंश प्रगट हुए जिनमें हरिवंश, नाथवंश, बांदरवंश, राक्षसवंश, रघुवंश, यादववंश आदि अनेक वंश अतिविख्यात हुए। जिसमें चतुर्थ कालके अन्तमें नाथवंशमें चौवीसवें तीर्थंकर जगत्पूज्य भगवान् महावीर स्वामी हुए।

इस प्रकार क्षत्रियकुल भूषण आदिनाथ श्रीऋषभदेव स्वामीसे लगाकर श्रीमहावीर स्वामी पर्य्यंत चौबीसों तीर्थंकरोंके समयमें चतुर्थकालमें सर्वव्यापी सनातन जैनधर्म निर्विघ्नतापूर्वक चला आया पश्चात् चतुर्थ कालके पूर्ण होनेमें जब ३ वर्ष और ८ मास शेष रहे उस समय मि० कार्तिक कृष्ण १५ के प्रातःकाल श्रीमहावीर स्वामी मुक्तिको पधारे उस समय तत्काल ही इन्द्रने आकर मोक्षकल्याण विधानसे भगवत्की

पूजा करी और महान उत्सव प्रगट किया कि जिस दिनकी यादगारीका चिह्न दीपमालिका अर्थात् दिवालीका उत्सव आजतक विख्यातहै।

श्रीमहावीरस्वामी मुक्तिको पधारे उसके ४७० वर्ष ५ महीने व्यतीत होनेपर सूर्य्यवंशके भूषण राजा वीरविक्रमादित्य[1] उज्जैनीमें अतिविख्यात हुए जिन्होंने अपने नामसे विक्रमसंवत् प्रगट किया, जो आजलों प्रचलित है।

---

१ हमारे पास जो प्राचीन पाठ हैं उनमें कईमें तो राजा विक्रम महावीरस्वामीके ६०५ वर्ष पीछे हुआ लिखाहै तथा कईमें ६८३ वर्ष पीछे हुआ लिखाहै, परंतु यह निर्विवाद सिद्ध होचुकाहै कि शालिवाहन शकसे ६०५ वर्ष पहले और विक्रम संवतसे ४७० वर्ष पहले अन्तिम तीर्थंकर श्रीमहावीर भगवान् का मोक्षहुआ इसी निर्णयके अनुसार इस समय वीर निर्वाण संवत् २४३७ वर्तरहा है। त्रैलोक्यसारमें श्रीनेमचंद्र सिद्धांतचक्रवर्तीने एक गाथा कहीहै उससे निर्वाणके समयमें किसी प्रकारकी शंका नहीं रही है। वह गाथा यह है:-

पण छस्सय वस्सं पणमासजुदं गमियवीरणिव्वुइदो।
सगराजादो कक्की चदुणवातिय महियसगमासं॥

अर्थात्–महावीर भगवान्के निर्वाणके ६०५ वर्ष ५ महीने पीछे शक (शालिवाहन) तथा उसके ३९४ वर्ष ७ महीने पीछे कल्कि

इसी समयमें अर्थात् विक्रम संवत् १ में सूर्यवंशमें ही राजस्थानके अन्तर्गत खंडेलानगरमें क्षत्रियकुल भूषित चौहान मंडलीक महाराजा खंडेलगिरका राज्य था, जिसके शासनमें ८४ ग्राम थे.

महाराजा स्वयं खंडेलानगरमें रहतेथे इस वास्ते खंडेलानगर राजधानी गिनी जाती थी. और शेष ८३ ग्रामोंका शासनभार महाराज खंडेलगिरके आधीन होकर अन्य राजपूत क्षत्रिय कुलके राठोर, सोमवंशी, सूर्यवंशी, हेमवंशी· कुरुवंशी इत्यादि के हाथोंमें था।

इसी समयमें जीवोंके पापके उदयसे राजधानी खंडेलानगरमें महामारीका विकट रोग फैला

---

-हुआ-सो इस समय शालिवाहन शके १८३२ प्रचलित हैं और विक्रम संवत् १९६७ इस हिसाबसे शालिवाहनके १३५ वर्ष पहले विक्रम हुआ तब ६०५ वर्षमें से १३५ जानेसे ४७० ही बाकी रहतेहैं इसी अपेक्षा ४७० वर्ष ५ महीने बाद विक्रम हुआ लिखाहै।

और सहस्त्रों मनुष्य इस रोगके कारण कालके गालमें स्वाहा होगये. नगरमें त्राहि त्राहि और हाय हाय मचगई. और नगरवासी इधर उधर प्राणरक्षाकी लालसासे भटकते हुए भागनेलगे एक घोर विपत्तिका समय उपस्थित होगया और शनैः शनैः रोग राजधानीके अतिरिक्त प्रान्त-भरमें फैलता हुआ चलागया।

इस दुःखमय समयका अधिक वर्णन करना इस समय इस पुस्तकके पाठकोंका दिल दुखाना है, क्योंकि इस समयकी महामारीके हत्याकांडसे हमारे संपूर्ण पाठक भलीभांति परिचित हैं कि किस निर्दयतासे इसने इस भारत को गारत किया है। इसी प्रकार उससमय भी खंडेलानगर और उसके अन्तर्गत ग्रामोंको तबाह किया होगा।

जिसभांति इस समयमें हमारी बृटिश सर्कारने रोगशान्तिके कितने ही उपाय किये और

निरर्थक गये । इसी प्रकार महाराजा खंडेलगिरने भी उस समयमें रोगशान्तिके अनेक उपाय किये लेकिन रोग शान्ति नहीं हुई और "मरज बढता गया ज्यों ज्यों दवा की" इस कहावतके अनुसार दिनपर दिन रोग अधिक २ फैलता गया ।

जो उपाय रोगकी शान्तिके लिये किया वह ऐसा निन्दनीय और कठोर था कि जिससे रोग शान्ति होना तो दूर रहा वरन अग्निकोप अनावृष्टि घोर पवन इत्यादि अनेक उपद्रव और नये नये खडे होगये जिनसे राजा प्रजा सबका क्लेश और भय अधिक अधिक बढता गया क्यों कि हमारे देशके राजा लोग उस समय ब्राह्मणों के वचनोंपर पूरा विश्वास रखतेथे और घोर उपद्रव और आपत्तिके समयमें इन्हींसे मन्त्र पूछतेथे और पुरुषार्थकी अपेक्षा दैवी उपायपर अधिक विश्वास रखतेथे अतएव महाराजा खंडेलगिरने

अपने नगरके प्रतिष्ठित ब्राह्मणोंको बुलाकर रोग और उपद्रव शान्तिका उपाय पूछा।

यद्यपि भरतजीकी आज्ञानुसार ब्राह्मण वर्ण धर्मपद्धतिका अधिकारी और पूज्य है परंतु उस समय, समयके फेर और काल दोषके प्रभावसे हठग्राही ब्राह्मणोंने सत शास्त्रोंके मूलवाक्योंका अर्थसे अनर्थ करके हिंसापोषक "नरमेधयज्ञ" की कुत्सित प्रथा प्रचलित कर रक्खी थी और धूर्तता और पक्षपातके वश होकर उस समयके अनेक भोले जीवोंको मिथ्या और कपट युक्त युक्तियोंसे विश्वास दिला रक्खा था कि उपद्रवों-की शान्तिका उपाय एकमात्र नरमेधयज्ञका विधान ही है। अतएव इसी कुटिल युक्तिके अनुसार उस समयकी राजसभामें उपस्थित ब्राह्मणोंने महाराजा खंडेलगिरको भी अपने पक्षमें मिलानेके हेतु महामारी और उपद्रवकी शान्तिका उपाय "नरमेधयज्ञ" बतलाया।

यह एक साधारण नियम है कि जिस समय किसी मनुष्यपर घोर विपत्ति और संकट पडताहै तो उस समय वह हित अहितका विचार न करके अनर्थकार्यमें भी प्रवृत्तिकरने लगजाताहै किसीने सच कहा है "अर्थी दोषं न पश्यति" अतएव "ब्रह्मवाक्यं जनार्दनः" इस वाक्यके अनुसार आगा पीछा हित अहित, अर्थ अनर्थ, लाभ अलाभ न विचारकर राजाने यज्ञकी तैयारी करनेकी आज्ञा ब्राह्मणोंको देदी और राजाके किंकर ब्राह्मणोंके संकेतसे एक संसारसे विरक्त आत्मकल्याणमें ध्यानारूढ परमपूज्य जैनसंप्रदायके गुरु मुनिमहाराज जो कि उस समय वनमें एकान्त स्थानमें योगधरे तिष्ठतेथे पकडकर ले गये और यज्ञकी विधिके अनुसार तिलकादि विधान करके उपस्थित ब्राह्मणोंने मुनिमहाराजको हवनकुंडकी वेदीमें होम दिया।

## शोक ! शोक !! महाशोक !!!

हमारे पाठकगण उपरोक्त घटनाको पढकर भलीभांति समझ गये होवेंगे कि उस समयमें ब्राह्मणोंका द्वेष जैनियोंसे कितना अधिक बढ रहाथा इसके अतिरिक्त और भी बहुत सी घटनायें ऐसी हुई हैं जिनसे यह बात सिद्ध होतीहै कि जैनसंप्रदायपर ब्राह्मणोंने कितनी ही दफे घोर आक्रमण कियेहैं, परंतु उनका इस लेखसे सम्बन्ध न होनेके कारण यहांपर प्रगट करना हम उचित नहीं समझतेहैं, लेकिन इस स्थानपर इतनी बात अपने पाठकोंके दृष्टि गोचर अवश्य कराना अपना परम उद्देश समझतेहैं कि जिस ब्राह्मण संप्रदायको जैनसंप्रदायके शिरो-मणि आदिभगवान् श्रीरिषभदेवस्वामीके पुत्र भरतचक्रवर्तीने ही तो स्थापित किया और उन ही ब्राह्मणोंने कालदोष और समयके फेरसे अपने

स्थापित करनेवालेके धर्म और कुलपर ऐसे ऐसे आघात पहुंचाये अर्थात् "जिस वृक्षपर बैठे उसकी ही डाल काटी."

यद्यपि ब्राह्मणोंने उस समय इस कुटिल युक्तिको किसी अंशमें श्रेष्ठ समझाहो लेकिन हमारे इस समयके विचारवान् पाठकगण अवश्य इस घटनासे उस समयके ब्राह्मणोंकी कुटिलता और निर्दयताकी ओर लक्ष देकर सार निकाल लेंगे कि वास्तवमें कैसा निंदनीय कार्य खंडेला नगरमें उस समय ब्राह्मणों द्वारा हुआ कि जिसका परिणाम यह हुआ कि महामारीकी शान्ति होना तो दूर रहा परंतु घोर पाप बढजानेके कारण दिनपर दिन प्रजा अधिक अधिक मरनेलगी, घरकेघर नष्ट होनेलगे कोहराम मचगया पिताको पुत्रकी, पुत्रको पिताकी अथवा माताको पुत्रीकी, पुत्रीको माताकी, स्त्रीको पतिकी, पतिको स्त्रीकी सुधबुध न रही।

कर्मकी गति विचित्र है, इसके आधीन होकर मनुष्य इस संसारमें नाना प्रकारके सुख दुःख भोगता रहताहै और सुखके बाद दुःख और दुःखके पश्चात् सुख अपने अपने कर्मके अनुसार जीवमात्रको होता रहताहै। जैसे किसी समय बादल इतना अधिक बढ जाताहै कि नहीं मालूम वर्षा कितने अधिक जोरसे पडेगी लेकिन यदि उसी समय दक्षिण दिशाकी पवन चल-पडे तो वह सब बादलोंको तितर बितर कर-देतीहै और बरसातके जोरको हटा देतीहै इसी प्रकार कर्मकी भी चित्र विचित्र गति है किसी समयमें पूर्व संचित पापके उदयसे महान् आप-दामें ग्रसित जीवोंके कोई तीव्र पुण्यके बंधके कारण साताकर्मके उदयसे अकस्मात् ऐसा भी संयोग होजाताहै कि जिससे तत्काल ही दुःख-की परिणति सुखमें पलट पडतीहै। येही अति-

शय इस समय खंडेलानगरमें हुआ कि संयोग वश वहांपर मिती माघशुक्ल ५ विक्रमसंवत् १ में जैनधर्मके अधिष्ठाता गुरु श्री अपराजित मुनिके शिष्य बृहत् श्रीजिनसेन स्वामी ५०० अन्य मुनिवरों सहित विहार करते करते खंडेलानगरके उद्यानमें अकस्मात् आ निकले जिनके तपश्चरणके प्रभावसे उस स्थानपर नानाप्रकारके शुभ-सूचक शकुन होनेलगे । महाराजा खंडेलगिरको मुनिवरोंके उस देशमें आगमनका देव अतिशय-कृत स्वप्न रात्रीके समयमें हुआ कि जिसके फला-देशसे राजाको राजसभाके स्वप्न फलादेश कथन करनेवाले ज्योतिष प्रश्न फलादेशकथन करनेकी विद्यामें परांकित ज्योतिर्विदोंने राजाके प्रश्न कर-

---

१ यह जिनसेन स्वामी आदि पुराण, तथा हरिवंशपुराणके कर्ता नहीं हैं वह तो जिनसेन वि० सं० ७५१ में वीरसेन आचार्यके शिष्य थे और भगवत् श्रीजिनसेनके नामसे प्रसिद्ध हुए हैं ।

नेपर प्रगट करदिया कि इस स्वप्नके प्रश्नसे यह फल निकलताहै कि आपको जैनधर्मके परमवीत-रागी हितोपदेशी निर्ग्रन्थमुद्राके धारक परम-पूज्य मुनिवरोंके दर्शन शीघ्र होना चाहिये।

राजाने फल सुनकर तत्काल ही अपने योग्य किंकर राज्यके चारों तरफ भेजे और अन्वेषण करनेपर राजाको मुनियोंके आगमनके समाचार विदित हुए। समाचार सुनते ही राजा अपने परिवार तथा ८३ ग्रामों, राजपूतों और प्रजावर्ग सहित भक्तिभावसे मुनियोंकी वंदना करनेके निमित्त वनमें गये। दर्शन करतेही राजा प्रजाका मिथ्यात्व दूर होगया और सब लोग चरणार-विंदमें मस्तक नमा स्तुति वंदना करतेहुए गुरु महाराज श्रीजिनसेनस्वामीके निकट अपने अपने भाग्यकी सराहना करते हुए सविनय बैठगये और श्रीजिनसेन स्वामीके सन्मुख राजाने

अपनी प्रजाके महामारी आदि कष्टके कारण और उनकी निवृत्तिका उपाय पूछा इस प्रकार राजाके प्रश्न करनेपर मुनिवरने निमित्त ज्ञानके प्रभावसे उपस्थित विपत्तियोंका कारण हिंसाप्रवर्तक नरमेधयज्ञका होना वतलाया और राजाको समझाया कि इस नरमेध यज्ञमें जो अविद्वान् हठग्राही पक्षपाती ब्राह्मणोंके कहनेसे तैंने दया धर्मके पालन करनेवाले मुनिवरकी हवनकुंडमें आहुती कराईहै उस महान पापके कारण तुझ और तेरी प्रजापर महान संकट पडाहै अव इस पापसे मुक्त होनेका उपाय एकमात्र दयाधर्मका सेवन ही है सो तू और तेरी प्रजा दयाधर्मका पालन कर और "अहिंसा परमो धर्मः" जिस जैनधर्मका सिद्धान्त है उसको शुद्धभावसे अंगीकार करो उसकेही प्रभावसे तुम सवका कल्याण होगा।

इस प्रकार गुरु महाराजका उपदेश सुनतेही राजा और प्रजा श्रावकके व्रत धारणकरते हुए।

जैनधर्मकी घोषणा राज्यभरमें फैलगई और राजा प्रजाने एकमत होकर ग्राम ग्राममें जिनमंदिर बनवाये और उनमें जिनबिंब प्रतिष्ठा कराकराकर पधराई। श्रीजिनसेन स्वामीके दयाधर्मके व्याख्यान नितप्रति सुन सुनकर जीवदया पालनेमें दृढ होगये और इस दयाधर्म पालनेके प्रभावसे बहुत शीघ्र ही सब नगरका उपद्रव भी शान्त होगया, श्रीजिनसेनस्वामीके प्रभावसे उस समय वहांपर यह एक जैनधर्मका ऐसा महान अतिशय प्रगट हुआ कि जिसकी महिमा अब तक जैनियोंके हृदयको धर्मपर दृढ विश्वासी और कट्टर बनारहीहै।

इस प्रकार उस समयसे खंडेलानगर और उसके अन्तर्गत ग्रामोंमें ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, और शूद्र चारों वर्ण जैनधर्मके श्रद्धानी होगये और खंडेलानगर राजधानीका नाम होनेके कारण खंडेलवाल कहलाये।

इनमेंसे क्षत्रिय कुलकी बंशपरम्परा श्रीजिन-सेन स्वामीने इसप्रकार नियत करी कि खंडेलान-गर राजधानीके रजपूत और महाराजके कुलका गोत्र तो सहा रक्खा और शेष ८३ ग्रामोंके राजपूत क्षत्रियोंके गोत्र उनके ग्रामोंके नामसे पृथक् पृथक् नियत किये ।

इसप्रकार ८४ गोत्र खंडेलवाल क्षत्री राजपूत जातिके प्रगट किये कि जिनकी फहरिस्त आगे इसी पुस्तकमें दीजायगी ।

इसके अतिरिक्त शेष तीन वर्ण ब्राह्मण वैश्य और शूद्र इनके कुलकी परम्परा स्वामीने इसी भांति बांधी ।

इसके पश्चात् श्रीजिनसेन स्वामी तो वहांके जीवोंका इस प्रकार उद्धार करके परलोक सिधारे और उनके पश्चात् विक्रमसंवत् ४ में चैत्रसुदी १४ भद्रबाहुस्वामी ( दूसरे ) का धर्मपद्धतिमें शासन

रहा । इनके पश्चात् वि० स० २६ में इनके शिष्य गुप्तिगुप्त वि० स० ३६ माघनन्दिस्वामी और माघनन्दिस्वामीके बाद वि० स० ४० में श्रीजिनचंद्रस्वामीने पट्टपर विराजकर जीवोंका सदुपदेशसे कल्याण किया ।

श्रीजिनचंद्र स्वामीके पश्चात् वि० स० ४९ पौषवदी ८ को उनके शिष्य श्रीकुंदकुंद स्वामी गुरुपरम्परासे गुरुकुलशासन पर विराजे यही हमारी दिगम्बरसंप्रदायके आचार्य श्रीकुंदकुंद स्वामी एकदफे विहार करते करते श्रीगिरनार पर्वतपर पहुंचे और वहांपर श्वेताम्बर आम्नायके गुरुसे स्वामीका शास्त्रार्थ हुआ उस समय वहां पर अपने दिगम्बरी संघका नाम तो कुंदकुंद स्वामीने मूलसंघ प्रगट किया और इसी भांति श्वेताम्बरी संप्रदायके आचार्योंने अपने संघका नाम श्रीसंघ रक्खा और शास्त्रार्थमें स्वामीकी विजय हुई इस प्रकार उस समयसे दिगम्बरी

संप्रदाय मूलसंघ कहलाने लगी और उनके कुलकी आम्नाय श्रीकुंदकुंद स्वामीके नामसे कुंदकुंद कहलाई।

इसभांत श्रीकुंदकुंद स्वामीके शासन तक तो जैनधर्मका महान उद्योत रहा और चारों वर्ण अपने अपने कुल और अधिकार के अनुसार मर्यादा रूपसे धर्म और लौकिक कार्य करते रहे।

इसके पश्चात् कालदोषके प्रभावसे ज्यों ज्यों समय पलटता गया और गुरुपरम्पराका अभाव होतागया उस ही भांत धर्मकी न्यूनता भी होती गई और अब इस समयमें सिवाय क्षत्रियकुलके खंडेलवाल सरावगियों[1] ( श्रावकों ) के शेष ब्राह्मण वैश्य शूद्र तीनों खंडेलजातियोंमें जैनधर्मका किंचित भी शेष नहीं पायाजाता।

अब यह यद्यपि खंडेलवाल ब्राह्मण मारवाड ढूंढाडके अन्तर्गत अनेक शहरोंमें और ग्रामोंमें

---

१ यह श्रावक शब्दका अपभ्रंश है।

तथा अन्य देशान्तरोंमें मौजूद हैं और कहीं कहीं ब्राह्मणोंकी छै न्यातोंमें भी गिने जातेहैं; और वैश्य खंडेलवाल जातियां हिन्दुस्तानके आगरा, मथुरा, दहली, जैपुर, इंदोर, रतलाम, आदि अनेक देशोंमें मौजूद हैं. और शूद्रखंडेलवाल जातिमेंसे भोपाल स्टेटके अन्तर्गत कस्बे इछावर में वढई ( सुतार ) का काम करतेहैं और जैपुर स्टेटमें वहुतसे माली भी हैं, इत्यादि अनेक स्थानोंपर तीनों वर्ण वहुतायतसे पाये जातेहैं, परंतु जैनधर्मका श्रद्धानी समयके प्रभाव और सदुपदेशके अभावसे कोई नहीं रहा । जैनधर्म केवलमात्र क्षत्रियकुलमें इस समय पायाजाताहै क्योंकि क्षत्रिय लोग वचनके कट्टर और सिंह वृत्तीके धारक होतेहैं अतएव अनेक आपदाओंके आनेपर भी इन्होंने अपना धर्म नहीं छोडा और अब इस समयमें भी हिन्दुस्तानके पूरव पश्चिम

दक्षिन उत्तर चारों दिशाओंमें खंडेलवाल सरावगी ( श्रावक ) फैले हुए हैं कि जिनकी वंशावली और गोत इत्यादि जो श्रीजिनसेन स्वामीने क्षत्रियकुलकी उससमय नियत करी थी उस ही माफिक पाई जातीहै समयके फेरसे क्षत्रियका कार्य तो इनके हाथसे जातारहा परंतु व्यवसायमें अब तक भी यह जाती हिन्दुस्थानकी अन्य जातियोंकी अपेक्षा कम नहीं है। और इस जातीमें कोटयाधीश और लक्षाधीश धनाढ्य कितने ही होगये और इस वक्त भी मौजूद हैं इस ही खंडेलवाल वंशमें विक्रमसंवत् ६०१ में पौषवदी ३ को श्रीमान् मेघचन्द्र आचार्य दिगम्बर संप्रदायमें विख्यात हुए और जिन्होंने समाधशतककी टीका करी। इसके अनन्तर और भी अनेक आचार्य इस ही वंशमें हुए हैं परंतु स्थानाभावसे प्रगट नहीं कियेगये समय पाकर द्वितीयावृत्तिमें वर्णन किया जायगा।

## ८४ गोत्रै छंदोंमें।

### सवैया।

चोधरी, गिदोड़ा, भडसाली, बनमाली, बंब, जुगराजा, गोतबंशी, मोदी, अजमेरा है। पोटल्या, अनूपडचा, भागडचारु, भैसा-बड, राजभद्र सारवाडचा, भूंच अहंकारा है॥ पिंगल्यारु, पीतल्यारु, भूलन्यारु, अरडक, रावत्यारु, सुरपत्यारु, हलद्या, मोलसारा, है। साखुन्यारु, दगडचारु, क्षेत्रपाली, कोक-राजा, दुकडचारु, कुलभान्या, सांभर्या, चौवारा है॥ १॥

### छंद

साह, पाटनी, दोसी, सेठी, वैद, कटारा, बज, गंगवाल। भैंसा, सोव्या, बज्रमो-हिन्या, गदह्या, सोनी, बाकलीवाल॥

सोगानी, गोधारु लुहारचा, दरडोधारु, कासलीवाल । पाटोदी, पांडचा, बिंदायका, लुहाडचा, टोग्या, चान्दूवाल ॥ २ ॥ रांवकारु, झांझरी, पहाडचा, बेनाडा, कालारु, विलाल । चिरकान्या, छाबडारु, निगोत्या, निर्पोल्यारु, पापडीवाल ॥ करवागर, नरपत्या, निगद्या" नगडचा, रारा, अरु लटवाल । बोरखंड, छाहड,जलवान्या, राजहंस, लोवट, भूवाल ॥ ३ ॥

## दोहा

मूलराज, अरु वोहरा, बज्रहत्या सुभ गोत ॥
स्वामी श्रीजिनसेनने, कियो धर्म उद्योत ॥४॥

फहरिस्त गोत्र ८४ खंडेलवाल सरावगियों (श्रावकों) की जो कि क्षत्रियकुलकी बृहत् श्रीजिनसेन स्वामीने स्थापितकीथी क्रमवार पूर्व वंश , ग्राम, और देवीसाहित.

| वर्तमान गोत्र | पूर्ववंश | निवासस्थान | देवी |
|---|---|---|---|
| १ सहा | चौहानवंश | खंडेलानगर | चक्रेश्वरी |
| २ पाटनी ( कोठारी ) | तोमरवंश | पाटनी | आमणी |
| ३ पापडीवाल | चौहानवंश | पापडी | चक्रेश्वरी |
| ४ दोंसा | राठोरवंश | दोंसा | जमवाय |
| ५ सेठी | सोमवंश | सेठाणी | लोसिला पद्मावती |
| ६ भैसा ( बड़जात्या ) | चौहानवंश | भैंसा | चक्रेश्वरी |
| ७ गोधा ( ठोल्या ) | गोधडवंश | गोधानी | नांदणी |
| ८ चांदुवाड | चंदेलावंश | चंद्रवाड | मातणी |
| ९ मोठ्या | ठीमरवंश | मोठ्या | औरला |
| १० अजमेरा | गौडवंश | अजमेर | नांदणी |
| ११ दरड्या | चौहानवंश | दरड्यो | चक्रेश्वरी |
| १२ गदैया | " | गदयो | " |
| १३ पहाड्या | " | पहाडी | " |
| १४ भूंच | सूर्यवंश | भूछड | आमणी |
| १५ बज | हेमवंश | बाजाणी | " |
| १६ बजमहाराया | हेमवंश | बजभासी | मोहणी |
| १७ रांवका ( रारा ) | सोमवंश | रारोली | औरला |
| १८ पाटोदी | तोमरवंश | पाटोदी | पद्मावती |
| १९ गंगवाल | कछावावंश | गंगवाणी | जमवाय |
| २० पांड्या | चौहानवंश | पांडणी | चक्रेश्वरी |

| वर्तमान गोत्र | पूर्ववंश | निवासस्थान | देवी |
|---|---|---|---|
| २१ सानी | सालंखावंश | साहनी | आमणी |
| २२ विलाला | सोमवंश | विलाली | औरला |
| २३ विरलाला | कुरुवंश | छोटाविलाली | सोनिला |
| २४ विनायका | गदलोतवंश | विनायकी | चौथी |
| २५ वाकलीवाल | मोहिलवंश | बाकली | झींणी |
| २६ कासलीवाल ( बगडा ) | " | कासली | " |
| २७ पापडीवाल | सोठावंश | पापडी | आमणी |
| २८ सोगानी | सूर्यवंश | सोगानी | कन्हाडी |
| २९ झांझरी | कछावावंश | झांझरी | जमवाय |
| ३० कटारया | " | कटारी | " |
| ३१ बेद | सोरठीवंश | बेदवासा | आमणी |
| ३२ टोंग्या | पंवारवंश | ठोंगाणी | पावडी |
| ३३ बोहरा | सोठावंश | बोहारी | सौतला |
| ३४ काला | कुरुवंश | कुलवाडी | सोहणी |
| ३५ छावडा | चौहानवंश | छावडा | औरला |
| ३६ लुंग्या | सूर्यवंश | लुंगाणी | आमणी |
| ३७ लुहाड्या | मोरठवंश | लुहाड्या | लोसिला |
| ३८ भंडशाली | सोलंखावंश | भंडशाली | आमणी |
| ३९ दगडावत | " | दरडोद | " |
| ४० चोधरी | तोमरवंश | चोधर्यो | पद्मावती |

| वर्तमान गोत्र | पूर्ववंश | निवासस्थान | देवी |
|---|---|---|---|
| ४१ पोटल्या | गहलोतवंश | पोटला | " |
| ४२ गिंदोड्या | सोठ वंश | गिन्दोडी | श्रीदेवी |
| ४३ साखुण्या | " | साखूणी | सिखराया |
| ४४ अनूपड्या | चंदेलावंश | अनापडो | मांतणी |
| ४५ निगोत्या | गौडवंश | निगोती | नांदणी |
| ४६ पांगल्या | चौहानवंश | पांगुल्यो | चक्रेश्वरी |
| ४७ भूलाण्या | " | भूलाणी | " |
| ४८ पीतल्या | " | पीतल्यो | " |
| ४९ बनमाळी | " | बनमाल | " |
| ५० अड़क | " | अरडक | " |
| ५१ रावत्या | ठीमरवंश | रावत्या | औरला |
| ५२ मोदी | " | मोदसी | " |
| ५३ कोकणराज्या | कुरुवंश | कोकणराज | सोनिला |
| ५४ जुगराज्या | " | जुगराज | " |
| ५५ मूलराज्या | " | मूलराज | " |
| ५६ छाहाड्या | " | छाहड्या | " |
| ५७ दुकडा | दुजालवंश | दुकडा | हेमां |
| ५८ गोतीडी | " | गोतडी | " |
| ५९ कुलभाण्या | " | कुलभाणी | " |
| ६० बोरखंड्या | " | बोरखंडी | " |
| ६१ सरपत्या | गोहिलवंश | सर्पती | झीणी |
| ६२ चिरडक्या | चौहानवंश | चिरडकी | चक्रेश्वरी |
| ६३ निरगद्या | गौडवंश | निरगद | नांदणी |
| ६४ निरपोल्या | " | निरपाल | " |

| वर्तमान गोत्र | पूर्ववंश | निवासस्थान | देवी |
|---|---|---|---|
| ६५ सरवाडथा | " | सरवाड्या | " |
| ६६ कडवाडथा | " | कडवगरी | " |
| ६७ सांभऱ्या | चौहानवंश | सांभर | चक्रेश्वरी |
| ६८ हलद्या | मोहिलवंश | हरलोद | जालीधवाडा |
| ६९ सौमगसा | गहलोतवंश | सौमग | चौथी |
| ७० बंबा | सोठावंश | बंबाली | सिखराया |
| ७१ चौवाण्या | चौहानवंश | चोवण्या | चक्रेश्वरी |
| ७२ राजहंस्या | सोठावंश | राजहंस | सिखराया |
| ७३ अहंकाऱ्या | " | अहंकर | " |
| ७४ भंसाड्या | कुरुवंश | भंसवाड | सोनीला |
| ७५ मोलसरा | सोठावंश | मोलसर | सिखराया |
| ७६ भांगडा | ठीमरवंश | भांगड | ओरला |
| ७७ लोहऱ्या | मोरठवंश | लोहर | लोसला |
| ७८ क्षेत्रपाल्या | दुजालवंश | क्षेत्रपाल | हेमां |
| ७९ राजभद्रा | संखलावंश | राजभद्र | सरस्वती |
| ८० भूंवाल्या | कछावावंश | भूंवाल | जमवाय |
| ८१ जलवाण्या | " | जलवाणी | " |
| ८२ बेनाडा | ठीमरवंश | बेनड | ओरला |
| ८३ लाठीवाल | सोठावंश | लाठी | श्रीदेवी |
| ८४ निर्पतिया | सोरठवंश | निर्पत | आमणी |

**नोट**–उपरोक्त वंशावलीके चतुर्थ खानेमें जो देवियोंकी फहरिस्त दीगई है वह वंशपरम्पराके पूर्व कुलकी अपेक्षासे दीगई है कुछ तरणतारण आप्त मानकरके नहीं दीगई है अतएव सर्वज्ञ वीतराग परमहितोपदेशी देवके सिवाय और देवोंका वंदन स्तवन पाप और बन्ध कारण है ।

## वर्तमान जैनियोंकी ८४ जात.

सवैया ।

खंडेलवाल, ओसवाल, दसोरा, बघेरवाल, पुष्करवाल, जैसवाल, सिरावाल, करैया॥८॥ अग्रवाल, पल्लीवाल, गुणावाल, रायकवाल अचीतवाल, करवाल, कर्नसिया, वैरेया १६॥ ढीसावाल, मंगलवाल, पोरवाल, सूरीवाल, ठठतरवाल, मेठतवाल, सहलवाल, सरहिया ॥ २४ ॥ पद्मावती, पोरवाल, सोरठिया, पोरवाल, भटनागर, जम्बूसरा, डेढग्रह, पतैया ॥ ३० ॥ ॥ १ ॥

कवित्त ।

नारायण, सडवड, हरसोरा, डूसर, अडसस, अरु परवार ॥ ३६ ॥
गोलापूरव, सोठ, सठेरा, श्रीमाली, जागर पोरवार, ॥ ४१ ॥
सिंहोरा, कठनेर, लमेंचू, धारक, वाजव गोलालार ॥ ४७ ॥

गगनारी, श्रीगोठ, षडायत्, लाड, हरोदर, गोलसिंघार ॥ २ ॥ ५२ ॥

नरसिंघपुरा, नागूदह, हूमड, वघनोरा, काथड, गुग्वाल ॥ ५८ ॥

अनोदरा, नागरिया, नौंवा, गागरडाससरा पुरवाल ॥ ६३ ॥

माडाहाड, चतुर्थ, वायडी, सजैपाल, पंचम, कुरुवाल ॥ ६९ ॥

कोलापुरी, अजोध्या पूरव, गोठ, भटेरा जायावाल ॥ ३ ॥ ७४ ॥

दोहा ।

बाचन, गरिया, वायडा, सावोंडा, श्री-माल, ॥ ७९ ॥

वैस, जलहरा, मझकरा, गोलापुरी, कपाल ॥ ८४ ॥

ये चौरासी जात हैं, जैनिनकी अवदात,
इनको धर्म दयामई, है जगमें विख्यात ॥५॥

इति खंडेलवालजैन इतिहास प्रथमभाग समाप्त ॥

# कल्पसूत्र ऊपर निबंध

अथवा

# महावीरना जीवननुं ऐतिहासिक दृष्टिए स्पष्टीकरण।


लेखक अने प्रकाशक-

दीपचंद भाईचंद शाह-मियागाम.


"दिगंबर जैन" पत्रना १०मा तथा ११ वर्षना ग्राहकोने भेट।


'जैनविजय' प्रेस-सूरत।

# કલ્પસૂત્ર ઉપર નિબંધ

અથવા

# મહાવીરના જીવનનું ઐતિહાસિક દૃષ્ટિએ સ્પષ્ટિકરણ.

લેખક અને પ્રકાશક—
દીપચંદ ભાઈચંદ શાહ—મીયાગામ (વડોદરા)

સુરત ખપાટિયા ચકલા, વાડવાળાની પોળમાં આવેલા "જૈન વિજય" પ્રીન્ટીંગ પ્રેસમાં મુળચંદ કસનદાસ કાપડિયાએ છાપ્યું.

પ્રથમાવૃત્તિ] [પ્રત ૨૦૦

'दिगंबर जैन' पत्रना १० मा तथा ११ मा वर्षना ग्राहकोने भेट.

મૂલ્ય—વાંચન અને મનન.

# श्री महावीरना जीवननुं

## ऐताहासिक दृष्टिए स्पष्टिकरण.

अथवा

## कल्पसूत्र उपर निवंध.

---

### श्री भद्रबाहु स्वामी क्यारे थया ?

ભારતવર્ષમાં ઐતિહાસિક સંશોધનો અને નોંધો ઘણી ઓછી રખાઇ છે અને તેથી કરીને નવા જમાનાના બુદ્ધિવાદિ માણસોને અગાધ શ્રદ્ધાના મધપૂડા ઉપર વહેમ તેમજ દંતકથાઓ રૂપ બમણુતી મધમાખોને દૂર કરી મધનો સ્વાદ લેવો અઘરો અને વૃથા લાગે છે. અને આખરે મધપૂડામાં મધ છેજ નહિ એમ માની સંતોષ પામે છે. મહાવીરનો કાલ ઇ. શ. પૂર્વે ૫૯૮ થી ૫૨૭ સુધી સાધારણ રીતે ગણવામાં આવે છે જો કે એમાં થોડાંક વર્ષ માટે મતભેદ છે પરન્તુ તે આગળ ઉપર બનશે તો આપવામાં આવશે અને મહાવીર સ્વામીના નિર્વાણ પછી ૧૭૦ વર્ષે શ્રી ભદ્રબાહુ સ્વામી નિર્વાણ પામ્યાઃ—

वीर मोक्षात् वर्षशते सप्तत्यग्रे गते सति भद्रबाहुः ।

ययौ स्वर्गं समाधिना ॥

(परिशिष्ट पर्वणि)

એટલે કે શ્રી ભદ્રબાહુ ઇ. સ. પૂર્વે ૪૩૩ થી ૩૫૭ એ એમનો જીવન કાલ ગણવામાં આવે છે. આ કાલમાં ચંદ્રગુપ્ત રાજા રાજ કરતો હતો એ વાત ઘણાજ સબલ કારણો સાબિત કરવામાં આવી છે તેથી ભદ્રબાહુ સ્વામી પાટલીપુત્ર શહેરના રાજા ચંદ્રગુપ્તના વખતમાં થયા એમ માનવું સુગમ લાગે છે.

પરન્તુ દિગંબર આચાર્યો બે ભદ્રબાહુ થયા એમ સૂચવે છે. (જુઓ પ્રસ્તાવના 'પંચાસ્તિકાય' સ્વર્ગીય પંડિત બરૈયાએ લખેલી.) જેમાં ન્તુ તેમનો જીવનકાલ ઇ. સ. પછી ૧૩૪ થી ૧૫૭ સુધી આપવામાં આવે છે. તે ભદ્રબાહુ એ કલ્પસૂત્રના ગ્રંથકારથી ભિન્ન છે એ એમની પદવી ઉપરથી જણાય છે. પહેલા ભદ્રબાહુ સ્વામી દ્વાદશ અંગના જ્ઞાતા હતા અને બીજા અષ્ટાંગ નિમિત્તના જ્ઞાતા હતા. આ ઉપરથી જણાય છે કે બીજા ભદ્રબાહુ સ્વામી પહેલા ભદ્રસ્વામી પછી ઘણા લાંબે કાલે થયા છે. જૈન દૃષ્ટિએ જ્ઞાન, ક્ષેત્ર, કાલ અને ભાવની દૃષ્ટિએ કેમ પડતી થઇ તે નીચે પ્રમાણે આપવામાં આવે છે શ્રી મહાવીર સ્વામીના ઇ. સ. પૂર્વે ૫૨૭માં નિર્વાણ પછી તેમના ત્રણ અનુયાયી-ગૌતમ અથવા ઇન્દ્રભૂતિ; સુધર્માચાર્ય અને જંબુસ્વામી એ કેવલ જ્ઞાનિને પામ્યા અને તેથી તેઓ મહાવીરથી ઉપદેશાયલા સઘળા વચનનું જ્ઞાન રાખી શક્યા. આ પ્રમાણે નિર્વાણ પછી ૬૨ વર્ષ સુધી જ્ઞાનમાં કોઇપણ જાતની ખામી આવી નહિ. પરન્તુ કાલ જેમ બદલાતો ગયો તેમ મનુષ્યો દરેક અપેક્ષાથી નબલા થતા ગયા. અને તેથી ત્યાર પછીના પાંચ મુનિઓ વિષ્ણુ, નંદિમિત્ર, અપરાજીત અને ભદ્રબાહુ સ્વામી થયા. જેઓ દ્વાદશાંગના ધારક અને શ્રુત કેવળી હતા. એ પ્રમાણે ૧૦૦) વર્ષ સુધી જ્ઞાનમાં ખામી આવી નહિ.

પરન્તુ જેમ જેમ કાલ જતો ગયો તેમ તેમ અંગોનું જ્ઞાન ઓછું થતું ગયું, તે છતાં પણ મહાવીર પછી લગભગ ૬૮૩ વર્ષ સુધી થોડા પણ અંગોનું જ્ઞાન રહ્યું હતું. તે દરમ્યાન કયા કયા મુનિઓ કયા કયા અંગના ધારક હતા તે અત્ર કહેવાનું ઉચિત નહિં લાગવાથી આપ્યું નથી. પરન્તુ વાંચનારે "પંચાસ્તિકાય"ની પ્રસ્તતાવનામાંથી વાંચી લેવા તસ્દી લેવી. ૬૮૩ વર્ષ પછી એક પણ અંગનું જ્ઞાન કોઇને રહ્યું નહિં પરન્તુ ભદ્રબાહુ બીજા અષ્ટાંગનિમિત્ત જ્ઞાનના ધારક થયા, તેમના સમયમાં ૧૨ વર્ષનો દુકાલ પડયો. અને પછી જ્ઞાનનો અત્યંત ક્ષય થયો. અને હાલના જમાનામાંનો ઉત્તમ ગૃહસ્થજ નથી મલતા તો મુનિનો ક્યાંથી મળે. પરન્તુ એ મહાવીરની વાણીને એટલે પંચમ કાલને અનુસરતું છે.

આ "જ્ઞાન સંકોચ ક્રમ" જૈન દૃષ્ટિથી ઇતર દૃષ્ટિથી જોનારને શંકાજનક લાગે છે. કયાં પ્રોફેશર ડારવીનનો મનુષ્ય જાતિનો વિકાશ ક્રમનો સિદ્ધાંત? અને ક્યાં આપણો સિદ્ધાંત. પરન્તુ પાછલા પુસ્તકોના જ્ઞાન ઉપરથી ભારતવર્ષમાં હાલના કરતાં વધુ જ્ઞાન અને વધુ આબાદિ હતા એમ માનવાને ઘણાં સબલ કારણો છે તેથી "Theory of unceasing Progress" પણ શંકા જનક લાગે છે.

વસ્તુસ્થિતિ એમ લાગે છે કે અમુક કાલમાં અમુક પ્રજાની પ્રવૃત્તિ અમુક દિશામાં હોય છે અને કાલ જતાં તે દિશામાં ઉન્નતિને શિખરે પહોંચે છે. અને પડતી થવાનાં કારણ બીજું કંઇ નહિ પરન્તુ દેશની પ્રવૃત્તિનું વલણ બદલાય છે તે પ્રમાણમાં તે સ્થિતિની અપેક્ષાએ પડતી થતી લાગે છે. પૂર્વે ભારતવર્ષનાં આધ્યાત્મિક વલણ હતું અને હાલનું વલણ ભૌતિક ઉન્નતિ તરફ છે અને તે અપેક્ષાએ પડતી સ્થિતિ લાગે છે.

એ ઉપરથી જૈનના જ્ઞાનવિનાશક્રમના બંધારણ ઉપરથી જણાય છે કે શ્રી ભદ્રબાહુ પહેલા ઇ. સ. ૪૩૩. થી. ૩૫૭ સુધી આયુષ્ય ભોગવી સ્વર્ગ પામ્યા. તેમનાં બનાવેલાં પુસ્તકો નીચે પ્રમાણે જણાવવામાં આવે છે.

(૧) 'સામુદ્રિક શાસ્ત્ર'
(૨) તીર્થ યાત્રા પ્રબંધ
(૩) ભદ્રબાહુ સંહિતા
(૪) ઉવ સગ્ગા સૂત્ર
(૫) કલ્પ સૂત્ર.

એકંદરે તેઓ ૭૬ વર્ષ જીવ્યા તેમાંથી ૪૫ વર્ષ ગૃહસ્થ તરીકે રહ્યા, ૧૭ વર્ષ મુનિ તરીકે રહ્યા હતા. તેમને વિષે એક રમુજી દંત કથા ચાલે છે તે નીચે પ્રમાણે છે. ખાલોલના રહેવાસી નવલ શાહુ નામના ગૃહસ્થે હિંદુસ્તાની ભાષામાં વિરચિત્ર મહાવીર પુરાણમાં નીચે પ્રમાણે આપી છે. પુસ્તક મહાવીર સંવત ૧૮૨૫માં લખાયલું છે. ભદ્રબાહુ સ્વામિ અને તેમનો ભાઇ વિરાહ મિહિર ગુજરાતના રાજા ધ્રુવસેનની રાજ સભામાં રહેતા હતા. રાજાને પુત્ર પ્રાપ્તિ થતાં, તેના જન્માક્ષર તથા ભવિષ્ય માટે વિરાહા મિહિરની સલાહ લીધી. તેમાં વિરાહે જણાવ્યું કે બાલક લાંબા વખત સુધી જીવશે અને ભાગ્યશાળી થશે. પરન્તુ તે દિવસે ભદ્રબાહુ સ્વામી સભામાં આવ્યા નહોતા તેથી રાજાએ બીજે દિવસ આગલા દિવસે સભામાં કેમ નહોતા આવ્યા તેનું સ્પષ્ટીકરણ આપવા ફરમાવ્યું, તેના જવાબમાં ભદ્રબાહુ સ્વામીએ જણાવ્યું કે આપે અમે મારા ભ્રાતા પાસે આપણા સંતાનના જન્માક્ષર

જોવડાવ્યા અને તે મારા જોવાથી વિરૂદ્ધ હતા. અને કદાચ આપ તે વખતે મને કંઇ પૂછો અને મારે અસત્ય બોલવાનો પ્રસંગ આવે તેમ ન થવા માટે હું ગેરહાજર રહ્યો. રાજા આથી જરા ગુસ્સે થયો અને તેના જન્માક્ષર કેવા છે તે આપવા કહ્યું. ભદ્રબાહુ સ્વામીએ જણાવ્યું કે બાળક દશ દિવસમાં મરણ પામશે. આ સાંભળી રાજા ઘણોજ ક્રોધના આવેશમાં આવી ગયો અને ભદ્રબાહુ સ્વામીને કેદમાં પૂરવાનો હુકમ કર્યો એવામાં દશ દિવસ પૂરા થતાં બાળક મરણ પામ્યું આથી રાજા ભદ્રબાહુ સ્વામીના જ્ઞાનથી પ્રસન્ન થયો અને કેદમાંથી મુકત કરી હંમેશને માટે સિંહાસન ઉપર આસન આપ્યું અને વિહારને રાજમાંથી કાઢી મૂકયો.

ઐતાહાસિક દૃષ્ટિએ આ વાતમાં ઘણું સત્ય હોય એમ જણાતું નથી. ગુજરાતનો ધ્રુવસેન રાજા કયારે થયો અને તે ચંદ્રગુપ્તના વખતમાં થયો કે નહિં તે માટે પુરાવો નથી.

## "कल्पसूत्र"

શબ્દાર્થ ક્રમણે કલ્પ=આચાર અને સૂત્ર અથવા આચારનું સૂત્ર. પુસ્તકના વિષય ઉપરથી નામ યથાયોગ્ય છે એમ જણાય છે. કારણકે પુસ્તકનો લગભગ અડધો ભાગ મુનિના આચાર માટે રોકવામાં આવ્યો છે. અને પૂર્વ ભાગમાં જે મહાવીરનું "જીવન આપવામાં આવ્યું છે તે ફકત એક ભક્તિના ગીત જેવું છે એમાં કાંઇ 'જીવન કથા' ના સિદ્ધાંતો માલુમ પડતા નથી.

## विषय.

'કલ્પસૂત્ર' એ દ્વાદશ અંગમાંના છેલ્લા અંગનો એક ભાગ છે. અને તે ઉપરાંત મહાવીરનું જીવન પાછળથી ઉમેરાયલું લાગે છે,

એમ પુસ્તકના વલણ ઉપરથી લાગે છે. અંતમાં આવતું સ્થિવિરાવ-લીનું લાંબુ અને 'જીવન કથાને' અયોગ્ય વર્ણન, અને વચ્ચમાં આવતું સાધુઓ, અને સાધ્વીઓના આચારનું વર્ણન એ પણ 'જીવન કથાના' સિદ્ધાંતને અનુકુલ નથી. તે ઉપરાંત મહાવીરનું જીવન એ પણ 'આચાર' સૂત્ર ઉપરથી લેવામાં આવ્યું છે એમ સાબિત થાય છે. અત્રે તેનાં કારણો આપવાની જરૂર નથી. સ્થિવિ-રાવલી આપવાનો મુખ્ય હેતુ હાલના વસ્તિપત્રક જેવો લાગે છે અને તેનાં કારણો પુસ્તકમાંથી જડે છે. શ્રાવક, શ્રાવકો, ગણ, ગણધરો જુદી જુદી પદવીવાલા તમામ મુનિયોની યાદિ રાખવામાં આવી છે એટલે બલ્કે તમામ જૈનોનું વસ્તી પત્રક છે અને તેમ હોય તો આવો વિચાર તે જમાનામાં હતો એ ઘણું પ્રશંસા કરવા જેવું છે. શ્રી મહાવીરના નિર્વાણ વખતે ૧૪,૦૦૦ શ્રમણો હતા અને તેના ઉપરી શ્રી ગૌતમ હતા. ૩૬,૦૦૦ આર્યિકાઓ હતી અને તેમાં આર્યાચંદના પ્રથમ પદવી ભોગવતા હતાં. ૧,૫૯૦૦૦ શ્રાવક, ૩,૧૮૦૦૦ શ્રાવિકાઓ હતી. તે ઉપરાંત તે વખતે નિર્વાણ પામેલા આત્માની સંખ્યા ઉમે-રતાં, મહાવીરના નિર્વાણ સમયે ૫,૩૩,૨૦૭ માણસોની જૈન ધર્મા-નુયાયીઓની સંખ્યા હતી. શ્રમણો કરતાં આર્યિકાઓની અને શ્રાવક કરતાં શ્રાવિકાઓની સંખ્યા વધારે હતી.

મહાવીરના જીવનમાં જે ગ્રંથના થોડા પાના રોકવામાં આવ્યાં આવ્યાં છે તેમાં તેમની બાલ્યાવસ્થા, અને ગૃહસ્થાવસ્થાને જરા પણ અવકાશ આપવામાં આવ્યો નથી. ફક્ત ૧૬ સ્વપ્નના વર્ણનમાં પુસ્તકનો મોટો ભાગ રોકવામાં આવ્યો છે.

## શૈલી.

ભાષા ઘણી રસિક, અલંકૃત અને મધુર છે. કઠણ વ્યંજનનો ઉપયોગ બનતા સુધી થોડો કર્યો છે, પરન્તુ સંસ્કૃત કાદંબરીની માફક સમાસ ઘણાં લાંબા અને ઉત્તમ વાપરવામાં આવ્યા છે. વર્ણન પણ 'કલાસીકલ' સાહિત્યને ટક્કર મારે એવી રીતે આપવામાં આવ્યાં છે. પિષ્ટપેષણ, વાકયોનું ને શબ્દોનું ઘણુંજ કરવામાં આવ્યું છે; કે જે ઉપાશ્રયોમાં વ્યાખ્યાન વખતે સાંભળવામાં આવે છે અને આમાં ગ્રંન્થનો ½ ભાગ રોકાય એમ લાગે છે.

તે ઉપરાંત બીજાં જીવન વૃતાંન્તો, શ્રી પાર્શ્વનાથનું, નેમિનાથનું અને ઋષભદેવનામાં મહાવીરના જીવનમાં જે કહેવામાં આવ્યું છે તેથી વધારે ભાગેજ કંઇક કહેવામા આવ્યું છે. ટુંકમાં પુસ્તકનો હેતુ એક સાહિત્ય કલાના રસના શોખ માટે લખાયલું નથી પરન્તુ એક નોંધ બુક (Record Book)જેવું છે. અને જે ભાગ વર્ણન આદિ માટે રોકવામાં આવ્યો છે તેની પદ્ધતિથી અન્ય ભાગથી જુદીજ છે. એ એક તે ભાગને જુદો માનવા માટે વિશેષ સબલ કારણ છે.

## पुस्तक क्यारे लखायुं ?

પુસ્તક લખવાની શરૂઆત કયારથી થઇ એ એક સંસ્કૃત સાહિત્યમાં અગત્યનો વિષય થઇ પડયો છે. સામાન્ય રીતે 'જૈન પુસ્તકો' દેવર્દ્ધિના અધ્યક્ષ પણા નીચે વલ્લભી પુરમાં ઇ. સ. પછી ૪૫૪ અથવા ૪૫૭ માં ભરાયેલી સભામાં પ્રસાર થયેલા કાનુન પ્રમાણ લખવા માંડયાં હતા.

અસલથી જ્ઞાન મુખપાઠથી આપવામાં આવતું હતું અને શિ-ષ્યોને તે મુખપાઠ શિવાય યાદ રાખવા માટે બીજુ કોઇપણ સાધન નહોતું. એ વેદાન્ત સાહિત્યમાં પણ સુપ્રસિદ્ધ છે. અને તેથી કરીનેજ હાલના જમાનામાં, મહાવીરના થયા પછી ૧૦૦૦) વર્ષ લખાયલાં મહા-વીરના વચનમાં પૂરેપૂરી શ્રદ્ધા રહેતી નથી. કારણ કે દિવસે દિવસેગણધરોની યાદાસ્તી ઓછી થતી ગઇ હોવી જોઇએ અને તે સાથે મહાવીરના વચનોમાં પણ ફેરફાર થવાનો સંભવ છે. અને તેથી જો કેટલાંક શાસ્ત્રીના સિદ્ધાંતો, બુદ્ધિની કસોટી ઉપર તપાસતાં જો માનવા યોગ્ય ન લાગે તો નવા યુવકોને તે ઉપર શ્રદ્ધા ન રહે એમાં કાંઇ અચંબો પામવા જેવું નથી. અને તેથી જુના ત્રણ માણસોએ નવા કાલના યુવકો ઉપર આરોપ મુકવો એ ભૂલ ભરેલું છે તે ભૂલ નવા યુવક વર્ગની નથી પરન્તુ જમાનાની સ્થિતિની છે, એમ કહેવામાં જો કાંઇ અર્થ જણાતો હોય તો એમ કહીને ચલાવીશું.

તે ઉપરાંત જેમ કાલ જતો ગયો તેમ મહાવીરના જમાનાને યોગ્ય કેટલાંક સિદ્ધાન્તો તથા આચારો યોગ્ય હશે તે તેમના આચાર્યો-એએ પોતાના કાલને અનુકૂલ કર્યા હોવા જોઇએ. તેજ પ્રમાણે નવા જમાનાના લક્ષ્યબિંદુને યોગ્યજ જો શાસ્ત્ર ના સિદ્ધાંતો આપ-વામાં આવે તો તેમાં શ્રદ્ધા થવાનો સંભવ છે. જે સિદ્ધાંતો જમાનને અનુકુલ નથી, તે જો અનુકૂલ નહિં કરવામાં આવે તો થોડા સમય-માં કયાં તો તેનો નાશ થવાનો સંભવ છે અને ફકત અનુકૂલ સિદ્ધાંતોજ કાલ રાખીને બેસશે. જેટલું આપણે આપણી જાત માટે નથી કર્યું તેથી વધારે કાળે આપણા માટે કર્યું છે, કરે છે અને કર્યા જશે. પરન્તુ કાલ સામે. પુરૂષાર્થ વાપરી જે વસ્તુ કાલે મલવાની હોય તેને આજ

મેળવવી એમાંજ માણસાઇનું તત્ત્વ રહેલું છે. અન્યથા સઘળું નસીબવાદ છે. કાલના પ્રવાહ સાથે ઘસડાવું એ ઉન્નતી કરી ન કહેવાય. જૈન સમાજમાં એજ પુરૂષાર્થનો અભાવ છે. આપણે આપણી જાત માટે કરતાં નથી, પરન્તુ કાલ ઉપર આધાર રાખીએ છે. અને તેથીજ અન્ય પ્રજા કરતાં પાછળ છે. ખરી રીતે આપણી સ્થિતિ, આર્થિક તેમજ આધ્યાત્મિક રીતે દરેક પ્રજા તેમજ જાતિ કરતાં વધારે ઉચ્ચ છે તો ઉચ્ચ સાધનો વડે, ઉચ્ચ પુરૂષાર્થથી હાલ આપણુ ઉન્નતિના શિખરે હોવા જોઇએ તેના કરતાં આપણે હાલ એક પ્રજા તરીકે નહિં પરન્તુ એક જાતિ તરીકે પણ પછાત છીએ. આપણી આથક સ્થિતિ સાથે આપણી સામાજિક સ્થિતિ કેવી ઉન્નતિ હોવી જોઇએ? તેને બદલે હાલમાં જૈનમાં એક પણ સુખી કુટુંબ નથી. ૭ ટકા જેટલી પણ કેળવણી નથી અને સ્ત્રિઓમાં જો એક ટકા જેટલી પણ કેળવણી નથી. તે ઉપરાંત એવાં ઘણાજ થોડાંક કુટુંબો હશે કે જેમાં બાલવિધવા, કજોડું અને વૃદ્ધ લગ્ન યુક્ત વ્યક્તિ ન હોય. અને જ્યાં અજ્ઞાન અને કુધારા હોય તો કંકાશ અને વિષયો કેવા પ્રમાણમાં હોય? જો ઉપલી સ્થિતિ હોય તો દરેકે પોતાની ફરજ સમજવી જોઇતી નથી? એટલે કે પોતાનું કુટુંબ સુધારવું જોઇતું નથી. અને તેટલુંજ થાય તો આપણે ઘણુંજ કર્યું એમ માનવામાં ઘણો આનંદ છે. દરેક વ્યક્તિને દેશ સુધારક કે જ્ઞાતિ સુધારક કે સમાજ સુધારક થવાની જરૂર નથી પરન્તુ જાત સુધારક અને કુટુંબ સુધારક થવાની જરૂર છે.

પુસ્તકો ક્યારે લખાયાં તે વિષે ઘણા ભિન્ન ભિન્ન અભિપ્રાયો છે. તેમ થવાનું કારણ તે જેના ઉપર બાંધેવામાં આવ્યો છે તેની અસ્થિરતા છે. પુસ્તકોમાં આવતા અન્ય વર્ણનો ઉપર અનુમાન કરાયાં

છે. કેટલાક પુસ્તકો લખવાનું વર્ષ ઇ. સ. પછી ૫૧૪ અથવા ૫૨૭ રાખે છે અને કલ્પ સૂત્રમાં આવતા લખાણ ઉપર આધાર રાખે છે.

श्रमणस्य भगवतः महावीरस्य यावत् सर्व दुःख प्रक्षीणस्य नववर्षशतानि व्यतिक्रान्तानि दशमस्य च वर्षशतस्य अयं अशातितमः संवत्सरः कालको गच्छति ॥ इति दृश्यते ॥

ઉપલું લખાણ કયા હેતુથી લખાયું છે તે ચોક્કસ કહેવાય એમ નથી. પરન્તુ એ વલ્લભીપુરની દેવર્ધિના અધ્યક્ષપણા નીચે ભરાયલી સભાને માટે વર્ષ આપેલું હોય એમ લાગે છે. અથવા તો 'સ્કંડલ' ના અધ્યપણા નીચે મથુરામાં ભરાયલી બીજા સભા આ વર્ષમાં થઇ હોય એમ લાગે છે. અથવા આ વર્ષ, કલ્પ સૂત્ર પ્રથમ જાહેરમાં જયારે ધ્રુવસેનની રાજ સભામાં વંચાયું હતું ત્યારનાં સમય માટે હોય. ધ્રુવસેન આનંદપુરનો રાજા હતો. આ ધ્રુવસેન વલ્લભ વંશનો ધ્રુવસેન રાજા હતો તેજ છે કે બીજો એ કહી શકાય એમ નથી.

'કલ્પસૂત્રમાં' આવતી ઉપલી વાત ઉપરથી એમ જણાય છે કે કાંતો પુસ્તક લખવાનું અથવા તો કલ્પસૂત્ર જાહેરમાં વાંચવાનું ઇ. સ. પછી. ૫૧૪માં શરૂ થયું.

મને પોતાને એમ લાગે છે કે કલ્પ જાહેરમા વાંચવાનું કામ તે વખતથી થયું હોવું જોઇએ અને પુસ્તક લખવાનું કામ તેથી પણ પહેલાં શરૂ થયું હોવું જોઇએ. મુખ પાઠથી પહેલાં બ્રાહ્મણો શિષ્યોને શિક્ષણ આપતા પરન્તુ કેટલાક હસ્ત લિખિત ગ્રંથો પાસે રાખવા હોવા જોઇએ. આ વાત હાલ સિદ્ધ કરવામાં આવી છે અને તેથી જૈન

યતિઓ ઉપાશ્રયમા સ્થિર થયા પછી પોતે હસ્ત ; લિખિત પુસ્તકો પાસે રાખવા હોવા જોઇએ અને શિષ્યોને મુળ પાઠથી શિક્ષણ આ-પતા હોવા જોઇએ દેવર્ધિએ એ હસ્ત લિખિત ગ્રંથોનો જે પુનરૂ દ્ધાર કર્યો અને વધુ સંખ્યામાં લખાવીને દરેક ઉપાશ્રમ અથવા આચાર્યને આપ્યાં હશે અને ત્યાર પછી લિખિત પુસ્તકનો આરંભ થયો હોવો જોઇએ. તેથી કેટલાક પુસ્તક લખવાની શરૂઆત ઇ. સ. પછી ૫૯ વર્ષે થઇ એમ સુચવે છે.

## महावीर स्वामीनो जन्म.

મહાન્ પુરૂષોના જીવન ચરિત્રો, જીવતા ઉપદેશકો જેવાં હોય છે. નવ કથા કરતાં તેના ઉપર વાંચક વર્ગની શ્રદ્ધા વધારે હોય છે; કારણ કે નવલકથા કાલ્પનીક અને સાચી એ બેના મિશ્રણનું બના-વેલું પાત્ર છે જ્યારે જીવનકથા ફકત સાચી વાતજ છે.

મહાન્ પુરૂષોએ અમુક કઠણ પ્રસંગોમાં મૂકાયા છતાં, અમુક પ્રશ્નો પોતાનાં સિદ્ધાંતોમાં આડે આવતાં છતાં અમુક રીતે ખરાબ અથવા સારા સંયોગોમાં મૂકાયા છતાં, અને અમુકજ સિદ્ધાંતને બીજા ઘણા સિદ્ધાંતો તથા જીવન આદર્શ સન્મુખ હોવાં છતાં, કેમ પસંદ કર્યું; અને તે આદર્શમાં ફત્તેહ કેમ પામ્યા એ જો જીવન કથામાંથી જાણવાનું મલે તો તે આપણા જીવનને અંધકારમાંથી અજવાળામાં લઇ જવા માટે દીપક રૂપે ગરજ સારે છે. કારણકે જીવન કથા એક અગાધ વિચાર શકિતવાળા મગજના ચરીત્રનું વર્ણન આપે છે. એ પ્રમાણે એકજ સંપૂર્ણ જો જીવન કથા માણસ વાંચે તો તેને સત્ય આદર્શ શું હોવો જોઇએ એ જણાય. મોટા માણસો કંઇ, મોટા કહેવાવાથી મહાન્ કહેવાતા નથી. પરન્તુ તેમનામાં કાંઇ

સત્ય હોય છે. કે જે મહાન્ નહિ કહેવાતાઓમાં નથી હોતું પરન્તુ ગુજરાતના કમભાગ્યે હજુ સુધી એક પણ 'સંપૂર્ણ જીવન કથા' લખાઇ નથી. તો પછી એક પણ એક મહાન્ ગુજરાતી આદર્શ પાત્ર ગુજરાત કેમ કરીને ઉત્પન્ન કરી શકે. ખરી રીતે તપાસતાં જણાશે કે સંપૂર્ણ જીવન કથાઓજ મહાન્ પુરૂષો ઉત્પન્ન કરે છે, પરન્તુ ગુજરાતીમાં જીવન કથાજ નથી તો પછી આદર્શ મહાન્ પુરૂષ હોયજ ક્યાંથી અને જો હોય તો તે ગુજરાતી છે કે કેમ એ સવાલ થાય કારણ કે ઇંગ્રેજી 'જીવન કથા' ઉપર બંધાયલું ચારિત્ર, ઇંગ્રેજી મહાન્ પુરૂષજ કહેવાય. હિન્દના મહાન્ પુરૂષના જીવન ઉપર બંધાયલું મહાન્ જીવન હિન્દી મહાન્ પુરૂપ કહેવાય.

મહાવીર સ્વામી એ ભારત વર્ષના ઘણા. મહાન્ પુરૂષોમાંના એક મહાન પુરૂષ છે. પરન્તુ ભારતના કમ ભાગ્યે, આપણી આંધળી અને અત્યંત શ્રદ્ધાએ મહાવીરને મનુષ્ય તરીકે ન ઓળખતાં કોઇ અલૌકિક, કે જે જાણે દુનિયામાં થઇજ ન હોય કે, દુનિયાનો જેને સ્પર્શજ ન થયો હોય અથવા જન્મથીજ કોઇ દેવ હોય એ પ્રમાણે ઓળખીએ છીએ. અને તેટલે દરજ્જે હાલ નવા જમાનામાં એ ચારિત્ર ઉપર ઓછી શ્રદ્ધા થઇ છે. મહાવીરનું જીવન મનુષ્યનામાંથીજ દૈવીપણાને પ્રાપ્ત થયું છે અને નહિં કે દૈવીપણામાંથી દૈવીપણાને પ્રાપ્ત થયું છે. જો મહાવીર પ્રથમથીજ દેવ હોય તો તેમના જીવનના આપણને વધારે કિંમત નથી. જે જીવનમાં મનુષ્ય જાતનાં જે નબલાઇનાં બિંદુઓ છે અને જેને માટે માણસાઇ પુરૂષાર્થની જરૂર છે તે મહાવીરમાં નહોતાં એમ માનીએ તો મહાવીરે પુરૂષાર્થ શો કર્યો? એમને દૈવી શક્તિને લીધે માણસાઇથી ન પ્રાપ્ત કરી

શકાય એવા સુગમ સંયોગો પ્રાપ્ત થયા અને તેથી સામાન્ય માણુસ કરતાં વધારે ઉંચે દરજ્જે ચઢે એમાં કાંઇ નવાઇ નથી.

પરન્તુ વસ્તુ સ્થિતિ એમ નથી. મહાવીર એક રાજાના પુત્ર તરીકે સામાન્ય માણુસ તરીકેજ જન્મ્યા હતા. અને રાજાના કુંવરને આધ્યાત્મિક વિષય ઉપર વિચાર આવવાનું સામાન્ય રીતે ઓછું બને છે તેમ હોવા છતાં મહાવીરે સામાન્ય માણુસ કરતાં વધારે અનુકૂળ સંયોગો હોવા છતાં સત્ય વૈરાગ્યનાં માર્ગને કેમ પસંદ કર્યો એમાંજ મહાવીરના જીવનમાં રહેલું રહસ્ય છે. એ મહાન વિચાર કરનાર પુરૂષે એ વૈરાગ્યના માર્ગમા એવું શું સત્ય દીઠું કે, એક રાજ લક્ષ્મીને, પત્નીને પુત્રને અને અનેક જાતના વૈભવને લાત મારી સામાન્ય માણુસને દુઃખને લઇને, ગરીબાઇને લીધે, મરણ શોકને લઇને કદાચ વૈરાગ્ય તરફ વલણ વાળવાના ઘણા પ્રસંગ આવે અને તે તરફ લક્ષ્ય દોરાય અને ઘણું ત્યાગવાનું ન હોવાથી સહેલાઇથી મુનિ થાય, પરન્તુ મહાવીરને પ્રાણથી વધુ પ્રિય માતા, પિતા, બન્ધુ, તથા પત્ની હતાં, 'રાજ્ય' હતું, પ્રજા હતી અને ઘણો વૈભવ હતો તો તેનો ત્યાગ કરતાં મહાવીરે કેટલો પુરૂષાર્થ વાપર્યો હશે તેનો ખ્યાલ થઇ શકે એમ છે ?

આપણા કમનસીબે મહાવીરે બચપણ કેમ ગાળ્યું, યુવાવસ્થા કેમ ગાળી, કેળવણી કેમ પામ્યા, વૈરાગ્ય તરફ લક્ષ્ય, કયા પ્રસંગોને લઇને અને શા કારણથી દોરાયું ઇત્યાદિની જીવન કથા મળતા નથી. પરન્તુ એને બદલે એવાં વર્ણનો આપવામાં આવે છે કે જેના ઉપર બુદ્ધિ વાદી જમાનાનો બિલકુલ વિશ્વાસ બેસે નહિં. અને જો વિશ્વાસ નબેસે તો આદર્શ અમલમાં કેમ મૂકાય ?

